अन. नाम के अनन्तत्वाधिकारी विश्वेदेवों को आत्मभाव से प्राप्त कर इस अनन्तदर्शन से वह अनन्तलोक को ही जीत लेता है। आर्तभाग ने पुनः पूछा कि जब मरे हुए अज्ञानी के वागादि इन्द्रियों के उपकारक अग्न्यादि देव अपना उपकार (सहयोग) करना छोड देते हैं, तब यह पुरुष कहां रहता है। याज्ञवल्क्य ने आर्तभाग को एकान्त में ले जाकर वादियों के अभिमत (जीव के आश्रयस्थान) स्वभावादि का खण्डन कर कर्म को ही जीव का आश्रयस्थान बतलाया क्योंकि कार्यकरणसंघात के पुनर्ग्रहण में पुण्य पाप कर्म ही निमित्त कारण है। यथार्थ उत्तर सुनकर आर्तभाग चुप हो गया।

तत्पश्चात् तृतीय भुज्यु ब्राह्मण में कहा गया है कि केवल कर्म या उपासनासहित कर्म का फल ससार ही है, मोक्ष नहीं है। मद्रास में भ्रमण करते हुए गन्धर्व से दिव्य ज्ञान प्राप्ति के अभिमान वाले लह्य के पौत्र भुज्यु ने याज्ञवल्क्य से पूछा कि पारिक्षित कहाँ रहे। याज्ञवल्क्य ने कहा—जहाँ अश्वमेधयाजी जाते हैं, वहाँ पारिक्षित रहे। साथ ही भुवनकोश को भी बतला दिया। इस प्रकार गन्धर्व ने वायु की ही प्रशंसा की थी। सम्पूर्ण भूतो में विविधरूप से व्याप्त वायु व्यष्टि है और केवल सूत्रात्मारूप से समष्टि वायु ही है। इस प्रकार जानने वाला पुनर्मृत्यु को जीत लेता है अर्थात् एक बार मरकर फिर वह नहीं मरता। अपने प्रश्न का यथार्थ उत्तर सुन भुज्यु चुप हो गया। चतुर्थ उपस्त ब्राह्मण में आत्मा के अस्तित्व और निरुपाधिक स्वरूप को जानने के लिये चक्र के पुत्र उपस्त ने याज्ञवल्क्य से पूछा कि जो साक्षादपरोक्ष-ब्रह्म सर्वान्तर आत्मा नाम से प्रसिद्ध है, उसे गो के सीग पकड़कर जैसे दिखलाया जाय, वैसे मुझे दिखला दो। याज्ञवल्क्य ने कहा—यह कार्यकरणसंघात जिससे आत्मवान् (सत्ता-एव स्फूर्ति वाला) हो रहा है, वही तेरा स्वरूप है। वही प्राणनादिक्रियारूप उपाधि के कारण प्राणादि नाम से कहा जाता है। निरुपाधिक आत्मा का वर्णन कोई भी पुरुष गोश्रृङ्गग्रहण की भाँति कर नहीं सकता। तुम दृष्टि के द्रष्टा को घटादि विषय के समान देख नहीं सकते। यद्यपि चक्षुःसंयुक्त अन्त.करण की वृत्तिरूप लौकिक दृष्टि उत्पत्ति विनाशशील है, तथापि द्रष्टा की स्वरूपभूत दृष्टि नित्य है। उसे दृश्यवस्तु की भाँति नहीं देख सकते हो। श्रुति के श्रोता, मति के मन्ता और विज्ञाति के विज्ञाता को कोई भी अपनी लौकिक श्रुति, मति एव बुद्धि का विषय नहीं बना सकता है। यही तुम्हारे कार्यकरणसंघात का आत्मा है। इससे भिन्न सब नाशवान् तुच्छ है। अपने प्रश्न का यथार्थ उत्तर पाकर उपस्त चुप हो गया।

उसके बाद पचम कहोल ब्राह्मण में पूर्वब्राह्मणोक्त आत्मा का ही अनुवाद कर उसमें क्षुधापिपासादि संसारधर्म से रहित होने की बात कहोल ने कुछ विशेष जानने की इच्छा से पूछी। याज्ञवल्क्य ने उत्तर दिया कि इस असंसारी आत्मा को जानने की इच्छा से अथवा जानकर ब्राह्मण पुत्रादि त्रिविध एषणा से मुक्त हो भिक्षाचर्या करते हैं। अतः आत्मजिज्ञासु सन्यासी विधिवत् श्रवण, मनन एव निदिध्यासन द्वारा इसी आत्मा को जानकर ब्राह्मण (कृतकृत्य) हो जाता है। इस प्रकार क्षुधा-पिपासादि सम्पूर्ण ससार धर्मरहित नित्य तृप्त आत्मस्थिति को ही ब्राह्मण पद कहते हैं। इससे भिन्न अविद्याविषय एषणात्रय स्वप्न, माया एव मरीचि उदक की भाँति तुच्छ है। इस प्रकार अपने प्रश्न का यथार्थ उत्तर पाकर कहोल भी चुप हो गया।

इसके आगे गार्गी ब्राह्मण से लेकर शाकल्य ब्राह्मण पर्यन्त पूर्वोक्त सर्वान्तर आत्मा के बोध कराने के लिए कहा गया है। अन्तर्बाह्यभावरूप से व्यवस्थित पृथिव्यादि में बाह्य-बाह्य निराकरण करते हुए द्रष्टा के साक्षात् सर्वान्तर सभी ससारधर्म से रहित मुख्य आत्मा के दर्शन कराने के लिए यह प्रसग

प्रारम्भ किया जाता है। पञ्चम गार्गी ब्राह्मण मे वचक्नु की पुत्री गार्गी और याज्ञवल्क्य के संवाद से यह सिद्ध होता है कि पृथिवी, जल, वायु, अन्तरिक्ष लोक, गन्धर्व लोक, आदित्य लोक, चन्द्र लोक, नक्षत्र लोक, देव लोक, इन्द्र लोक, प्रजापति लोक तथा ब्रह्म लोक मे स पूर्व-पूर्व उत्तरोत्तर मे ओत-प्रोत है। तत्पश्चात् ब्रह्म लोक किसमे ओत-प्रोत है। गार्गी के इस प्रश्न के उत्तर मे याज्ञवल्क्य ने कहा कि आगम से पूछने योग्य देवता को अनुमान के आधार पर पूछना अतिप्रश्न हो जायेगा । यदि तुझे मरना इष्ट नही है, तो अतिप्रश्न न कर। इस बात को सुन गार्गी चुप हो गयी । सप्तम आरुणि ब्रह्मलोक के अन्तरतम सूत्र को बतलाया गया है। अध्ययन के समय मद्रास मे भ्रमण करते हुए आयर्वण कबन्धनामा गन्धर्व से दिव्य ज्ञान प्राप्ति के अभिमानी अरुणपुत्र उद्दालक ने याज्ञवल्क्य से पूछा कि यह लोक, परलोक तथा सभी भूत जिसमें गुँथे हुए हैं, उस सूत्र और इनके नियामक अन्तर्यामी को जाने बिना ही तू ब्रह्मवेत्ता की सम्पदा गायो को यदि ले जाओगे, तो तुम्हारा मस्तक गिर जायगा। याज्ञवल्क्य उत्तर दिया कि यह लोक, परलोक एव सभी भूत वायु से गुँथे हुए हैं। इस वायु के अभाव में मृत पुरुष के अग वैसे ही बिखर जाते हैं, जैसे धागो के न रहने पर उसमें पिरोये हुए मण्यादि बिखर जाते हैं। अपने का यथार्थ उत्तर सुनकर उद्दालक ने शेष अन्तर्यामी को बतलाने के लिए कहा। याज्ञवल्क्य ने अधिदैव, अधिभूत और अध्यात्म जगत् मे ईश्वर को ही नियामक बतलाया। जो सम्पूर्ण ससार धर्म से रहित तथा सभी प्राणियो का अन्तरात्मा है; यह देखा नही जाता, किन्तु यह स्वय चक्षु के पास होने से दर्शन स्वरूप है। वैसे श्रोत्र, मन और बुद्धि का भी विषय नहीं है, किन्तु इनके सन्निहित होने से श्रोता, मन्ता और विज्ञाता कहा जाता है। साथ ही इससे भिन्न कोई द्रष्टा, श्रोता, मन्ता एव विज्ञाता नही है अर्थात् स्वरूपतः द्रष्टृत्वादिधर्मरहित होता हुआ भी तत्तदुपाधियों से युक्त होने पर वही द्रष्टा इत्यादि भी है । इस तुम्हारे आत्मस्वरूप ईश्वर से भिन्न सब तुच्छ (नाशवान्) है। यथार्थ उत्तर सुन आरुणि उद्दालक चुप हो गया।

इसके बाद अष्टम अक्षर ब्राह्मण मे सभ्य ब्राह्मणो तथा प्रतिवादी याज्ञवल्क्य की अनुमति प्राप्त कर गार्गी ने दो प्रश्न पूछे। जिनका उत्तर देना याज्ञवल्क्य के लिये दुष्कर है, ऐसा गार्गी समझती थी। प्रथम प्रश्न से गार्गी ने पूछा—जो द्युलोक से ऊपर, पृथिवी से नीचे, इन दोनो के मध्य मे और स्वयं भी जो द्युलोक तथा पृथिवी हैं। इनके सिवा भूत, वर्तमान और भविष्य जो कहे जाते जाते हैं, ये सबके सब किसमे ओत-प्रोत हैं। याज्ञवल्क्य ने कहा—उपर्युक्त व्याकृत जगत् अव्याकृता-काश में ओत-प्रोत है। गार्गी ने द्वितीय प्रश्न से पूछा—उक्त आकाश किसमे ओत-प्रोत है। गार्गी समझती थी कि यदि याज्ञवल्क्य इसे अवाच्य कहकर इसका उत्तर नही देता तो अप्रतिपत्तिनाम निग्रहस्थान से निगृहीत हो जायेगा और यदि अवाच्यतत्त्व के विषय मे कुछ बोलेगा तो विप्रतिपत्ति नामक निग्रह स्थान से निगृहीत हो जायेगा । इन दोनो दोषो को निवृत्त करते हुए याज्ञवल्क्य ने कहा कि इस तत्त्व को ब्रह्मवेत्ता अक्षर कहते हैं। यह स्थूलादि से भिन्न है । यह न किसी का भक्ष्य है और न किसी का भक्षक है। यह सत्ता स्फूर्ति मात्र से ही सब पर अनुशासन कर रहा है। अत इसके अनुशासन मे सूर्यादि स्थित हैं । एव मर्यादा का अतिक्रमण कोई नहीं करता। इस अक्षर तत्त्व को सत्ता मे ही दानादि कर्मों का फल निश्चित मानकर मनुष्य दाता की प्रशसा करता है, देवगण यजमान का और पितृगण जीविका के लिए दर्वी होम का अनुवर्तन करते हैं। इस अक्षर को जाने बिना इस लोक मे हजारों वर्ष तक किये हुए होमादि नाशवान् ही होते हैं। इस अक्षर को न जानकर मरा हुआ कृपण है। अत उसको जन्मना मरना पडता ही है। पर इस अक्षर को जानकर मरा

हुआ व्यक्ति ब्राह्मण है। यह अक्षर देखा सुना नहीं जाता, किन्तु यह दृष्टिस्वरूप, श्रुतिस्वरूप इत्यादि होने से द्रष्टृ, श्रोतृ, मन्तृ और विज्ञातृ है। इससे भिन्न कोई द्रष्टा आदि नहीं है, बल्कि इससे भिन्न वस्तु तुच्छ, नाशवान् है। इसी 'अक्षर में आकाश ओत-प्रोत है। गार्गी ने सभी सभ्य ब्राह्मणों से कहा कि आपमें से कोई इस ब्रह्मवेत्ता याज्ञवल्क्य को शास्त्रार्थ में जीत नहीं सकता। अच्छा हो, आपलोग नमस्कार 'करके इससे छुटकारा पा जावें। इतना कह कर गार्गी चुप हो गयी।

पूर्व ब्राह्मणों के द्वारा बतलाये गये ब्रह्म का नियम्य देवताओं के प्राणपर्यन्त संकोच और आनन्त्यपर्यन्त विकास वर्णन द्वारा साक्षादपरोक्ष ज्ञान कराना है। इसके लिए यह नवम शाकल्य ब्राह्मण प्रारम्भ किया गया है। इसमें विदग्ध शाकल्य के पूछने पर याज्ञवल्क्य ने (देवसंख्यावोधक मन्त्रपद) निविद् द्वारा पहले ३३०६ देवसंख्या को बतलाकर देवताओं का विस्तार बतलाया। पुनः उनको बतलाते हुए तेंतीस, छः, तीन, दो, अध्यर्ध और अन्त में एक देव हैं, ऐसा कहा। संख्येय के विषय में पूछने पर याज्ञवल्क्य ने कहा कि ३३०६ तो इनकी विभूतियाँ हैं। वस्तुतः आठ वसु, ग्यारह रुद्र, बारह आदित्य, इन्द्र और प्रजापति इस प्रकार तेंतीस हैं। अग्नि, पृथिवी, वायु, अन्तरिक्ष, आदित्य, द्युलोक, चन्द्रमा और नक्षत्र ये आठों सम्पूर्ण प्राणियों के बसाने वाले होने से वसु कहे जाते हैं। दस इन्द्रियाँ और मन इस मरणशील शरीर से निकलने पर सम्बन्धियों को रुलाते हैं; इसीलिये ये रुद्र कहे गये हैं। संवत्सर के अवयवरूप बारह मास द्वादश आदित्य इसलिये कहे जाते हैं क्योंकि सभी प्राणियों की आयु और कर्मफल को ग्रहण कर ये चलते हैं। प्राणियों की हिंसा करने वाला वज्र इन्द्र है और यज्ञ ही प्रजापति है, जो यज्ञ साधन पशुगण के अधीन है। वसुरूप से पूर्वोक्त अग्न्यादि में चन्द्रमा और नक्षत्रों को छोड़ कर तेंतीस देवताओं के रूप में अग्नि, पृथिवी, वायु, अन्तरिक्ष, आदित्य और द्युलोक ये छः ही हैं। अग्नि और पृथिवी को मिलाकर एकदेव, वायु और अन्तरिक्ष को एक कर देने पर दूसरा देव तथा आदित्य और द्युलोक को एक करने पर तीसरा देव होता है। अतः पृथिवी, अन्तरिक्ष और द्युलोक ये तीनों लोक ही तीन हैं। वैसे ही अन्न और प्राण में पूर्वोक्त सबका अन्तर्भाव हो जाने से दो ही देव है। एक होते हुए भी वायु को अध्यर्ध इसलिये कहा जाता है क्योंकि वायु के रहने पर ही यह सब अधि ऋद्धि को प्राप्त होता है। एक देव प्राण है, वह ब्रह्म है। इतना ही नहीं; बल्कि सर्वदेवरूप होने के कारण वह महद्ब्रह्म है। इसीलिये उसको परोक्षार्थवाचक 'त्यत्' ऐसे शब्द से कहते हैं। इस प्रकार अनन्त देवों का निविद्संख्याविशिष्ट में अन्तर्भाव किया। पुन. उनका तेंतीस आदि में अन्तर्भाव करते-करते अन्त में प्राण को शेष रखा। अतः एक, अनन्त और मध्यवर्ती संख्या से विशिष्ट एक प्राण ही है। उसके बाद प्रश्नोत्तर द्वारा उसी प्राणब्रह्म के आठ भेद बतलाये गये हैं। जिस देव का आश्रय पृथिवी है, देखने का साधन होने से अग्नि जिसका लोक है, संकल्पादि कार्य करने का साधन मन जिसको ज्योति है; ऐसा यह पृथिवी का अभिमानी देव कार्यकरणसंघात वाला है। वही पार्थिवांश शरीर में होने से शारीर कहा जाता है। उस शारीर देव का देवता अमृत है। खाये हुए अन्न का जो रस माता के शरीर में बीज के आश्रयभूत लोहित की निष्पत्ति का कारण है; उस रस को ही अमृत कहा गया है। स्त्री प्रसंग की अभिलाषा काम जिसका आश्रय है, हृदय (बुद्धि) लोक है और मन ज्योति हैं; वह पुरुष अध्यात्म भी काममय है। उद्दीपक होने से स्त्री ही उस काममय पुरुष का देवता है। शुक्लादि-रूप ही जिसके आश्रय हैं, चक्षु लोक है और मन ज्योति है; वह पुरुष आदित्य में रहता है, जो सभीरूपों का विशिष्ट कार्य है। उसका देवता सत्य यानी चक्षु है क्योंकि अध्यात्म चक्षु से ही अधिदेव आदित्य की निष्पत्ति होती है। आकाश ही जिसका आश्रय है, श्रोत्र लोक है और मन ज्योति है; वह पुरुष

श्रोत्र मे रहता है और प्रतिश्रवण के समय विशेषरूप से वहाँ रहने के कारण प्रातिश्रुत्क कहा जाता है। उसका देवता है दिशाएँ, क्योकि दिशाओ से ही यह प्रातिश्रुत्क पुरुष निष्पन्न होता है। रात्रि का अन्धेरा रूप तम हो जिसका आयतन है हृदय लोक है और मन ज्योति है, अध्यात्मपक्ष मे तम अज्ञान-मय पुरुष ही है अर्थात् अज्ञान मे प्रतिविम्वत चैतन्य अथवा अज्ञानोपाधिक चैतन्य ही पुरुष है। जिसकी प्रवृत्ति ईश्वर प्रेरणा के अधीन होने से मृत्युपदवाच्य ईश्वर ही उस पुरुष का देवता है। प्रकाशक विशिष्टरूप ही जिसका आयतन है चक्षु लोक है और मन ज्योति है, उस तमरूपायतन देव का विशेष आयतन प्रतिविम्ब के आधारभूत दर्पणादि हैं एव देवता उसका प्राण है क्योंकि प्राण द्वारा घर्षण करने पर ही आदर्शादि प्रतिविम्ब ग्रहण के योग्य होते हैं। अतएव प्रतिबिम्ब पुरुष की निष्पत्ति का कारण प्राण को कहा है। वापी, कूपादि म स्थित सभी साधारण जल ही जिसका आयतन है, हृदय लोक है और मन ज्योति है, उस पुरुष का देवता वरुण है। सूय किरणो द्वारा पृथिवी पर गिरा हुआ जल ही वरुण शब्द से कहा गया है, जो वापी कूपादि मे स्थित पेयजल की उत्पत्ति का कारण है। वीर्य ही जिसका आयतन है, उस रेत आयतन पुरुष का विशेष आयतन पुत्ररूप है। हृदय लोक और मन ज्योति है, उस पुत्रमय पुरुष का देवता प्रजापति (पिता) है, क्योकि पिता से ही पुत्र की उत्पत्ति होती है।

शाकल्य ने कहा कि तुम जो सभी ब्राह्मणो का आक्षपपूर्वक तिरस्कार कर रहे हो और अब भयभीत होकर कहते हो कि इन ब्राह्मणो ने तुम्हे अङ्गारे पकडने के लिये चिमटा बना रखा है । पर तुम सत्य बोलो—वस्तुत तुम ब्रह्मज्ञानी हो क्या ? याज्ञवल्क्य ने उत्तर दिया—अधिष्ठातृदेव एव प्रतिष्ठा के सहित दिशाओ को मैं जानता हूँ। याज्ञवल्क्य के इस प्रतिज्ञा का तात्पर्य यह है कि दिशाओ मे पाँच प्रकार से विभक्त अपने हृदयोपाधिक आत्मा को दिगात्मस्वरूप समझकर उसके द्वारा सम्पूर्ण जगत को आत्मस्वरूप जानकर मैं दिक्स्वरूप मे स्थित हूँ। तदनुसार पूर्वदिशा मे मैं आदित्यरूप हूँ, वह आदित्य अध्यात्मचक्षु से निष्पन्न होने के कारण चक्षु मे प्रतिष्ठित है क्योंकि अपने करण मे कार्य प्रतिष्ठित होता ही है। चक्षु रूपो म प्रतिष्ठित है, क्योकि चक्षु रूपात्मक है और वह रूप से, रूपग्रहण के लिये ही प्रयुक्त होता है। वह रूप हृदय (मन और बुद्धि) मे प्रतिष्ठित है, क्योकि सभी लोक हृदय से ही रूप को जानते हैं हृदय ही रूपाकार रूप मे परिणत होता है एव वासनात्मक रूपो का स्मरण भी हृदय से होता है। अत रूप हृदय मे ही प्रतिष्ठित है। वैसे ही दक्षिण दिशा म मैं यमदेवता वाला हूँ। वह अपने कारण यज्ञ मे प्रतिष्ठित है। ऋत्विजो द्वारा निष्पादित यज्ञ को यजमान दक्षिणा से खरीद लेता है। इसीलिये यज्ञ को दक्षिणा म प्रतिष्ठित कहा गया है। ऐसे यज्ञ द्वारा यजमान यम के सहित दक्षिण दिशा को जीत लेता है। दक्षिणा श्रद्धा म प्रतिष्ठित है क्योकि श्रद्धा के बिना कोई दक्षिणा नही देता, अपितु श्रद्धा उत्पन्न होने पर ही दक्षिणा देने मे पुरुष प्रवृत्त होता है। वह श्रद्धा हृदय मे प्रतिष्ठित है क्योकि श्रद्धा हृदय की ही एक वृत्ति है और वृत्ति सदा अपने कारण वृत्तिमान् मे प्रतिष्ठित रहती ही है। अत हृदय म श्रद्धा को प्रतिष्ठित कहना युक्तियुक्त है। इसी प्रकार पश्चिम दिशा मे मैं वरुण देवता वाला हूँ। जल का काय होने से वरुण जल मे प्रतिष्ठित है। वह जल वीय मे प्रतिष्ठित है। 'रेतसो ह्याप सृष्टा" इस श्रुति के अनुसार जल वीय का काय है। वीर्य हृदय मे प्रतिष्ठित है। इसीलिये पिता के अनुरूप पुत्र को लोग कहते हैं कि यह मानो अपने पिता के हृदय से निकला है। अत हृदय मे रेत को प्रतिष्ठित कहना ठीक ही है। वैसे ही उत्तर दिशा मे मैं सोम देवता वाला हूँ। वह सोमलता दीक्षा मे प्रतिष्ठित है क्योकि दीक्षित यजमान ही सोमलता को खरीदता है।

और ऐसे सोम से यजन कर यजमान सोमसम्बन्धिनी उत्तरदिशा को प्राप्त होता है । दीक्षा सत्य मे प्रतिष्ठित है क्योकि दीक्षित पुरुष से सत्य बोलने के लिये कहते हैं । अतः सत्य का कार्य दीक्षा नष्ट न हो जाय, इस भय से दीक्षित पुरुष सदा सत्य ही बोलता है । वह सत्य हृदय मे प्रतिष्ठित है क्योकि हृदय से ही सत्य को जानता है । याज्ञवल्क्य के उक्त सभी उत्तर को सुनकर शाकल्य ने स्वीकार किया कि हे याज्ञवल्क्य ! यह बात ऐसी ही है । इसी प्रकार याज्ञवल्क्य ने कहा कि ध्रुवादिशा मे मैं अग्नि देवता वाला हूँ । मेरु के चारो ओर रहने वालों की दृष्टि मे ऊर्ध्व दिशा का कभी भी व्यभिचार नही होता । इसीलिए यह ऊर्ध्वा कही गई है । ऊर्ध्व दिशा मे प्रकाश की बहुलता है और प्रकाश ही अग्नि है । वह अग्नि वाक् मे प्रतिष्ठित है और वाक् हृदय मे प्रतिष्ठित है । ऐसा कहते समय समस्त दिशाओ में फैले हुए हृदय के द्वारा याज्ञवल्क्य सम्पूर्ण दिशाओ को आत्मभाव से प्राप्त था । नाम, रूप और कर्म के स्वरूपभूत उस याज्ञवल्क्य की देवता और प्रतिष्ठा के सहित सभी दिशाएं आत्मभूत थी । इनमे रूप पूर्व दिशा के सहित याज्ञवल्क्य का हृदय स्वरूप हो गया था । एव केवल कर्म, पुत्रोत्पादन रूपकर्म और ज्ञानसहित कर्म अपने फल तथा अधिष्ठातृ देवो के सहित दक्षिण, पश्चिम और उत्तर दिशाओ के साथ उस याज्ञवल्क्य का हृदय ही हो गये थे । इसी प्रकार ध्रुवा के सहित सम्पूर्ण नाम भी वाक् द्वारा उसके हृदय को प्राप्त हो चुके थे । उक्त रीति से सब नाम, रूप और हृदय ही तो हैं। ऐसे सर्वात्मक हृदय के विषय मे (हृदय किसमे प्रतिष्ठित है, ऐसा शाकल्य के पूछने पर) याज्ञवल्क्य ने शाकल्य को प्रेतनाम से सम्बोधित कर कहा कि इस शरीर से हृदयरूप आत्मा अन्यत्र हो जाय, तो इस शरीर को या तो कुत्ते खा जाएं या पक्षी चोच मार-मार कर नोच डालें । अतः मुझ शरीर मे हृदय प्रतिष्ठित है और शरीर नाम, रूप तथा कर्ममय होने के कारण हृदय मे प्रतिष्ठित है । इस प्रकार कार्य और कारणरूप हृदय (आत्मा) एव देह परस्पर एक दूसरे मे प्रतिष्ठित है । ये दोनो देह और आत्मा प्राणवृत्ति मे प्रतिष्ठित है । प्राणवृत्ति अपान मे प्रतिष्ठित है, अन्यथा अपानवृत्ति द्वारा रोके बिना यह प्राण बाहर निकल जाता । वैसे ही मध्यवर्ती व्यानवृत्ति द्वारा रोके बिना यह अपानवृत्ति नीचे की ओर चली जाती और प्राणवृत्ति ऊपर की ओर ही चली जाती । अतः अपानवृत्ति व्यान मे प्रतिष्ठित है । व्यान उदान मे प्रतिष्ठित है । यदि पूर्वोक्त तीनो वृत्तियाँ कीलस्थानीय उदानवृत्ति में बँधी नही होती तो ये सभी ओर चली जाती । समान में केवल उदान नही, अपितु सभी प्राणादि प्रतिष्ठित हैं, उक्त प्रसङ्ग से यही दिखलाया है कि शरीर हृदय और वायु ये परस्पर प्रतिष्ठित हैं । तथा विज्ञानमय के लिए प्रयुक्त होकर सघातरूप से नियमपूर्वक प्रवृत्त होते हैं । अब इसके आगे यह बतलाना है कि यह सब जिसके द्वारा नियत है और जिसमे आकाशादि सम्पूर्ण जगत् ओत-प्रोत एव प्रतिष्ठित है; उसी निरुपाधिक साक्षादपरोक्ष ब्रह्म का निर्देश अग्रिम प्रसङ्ग से करना है । मधुकाण्ड मे "नेति नेति" वाक्य से जिसका निर्देश किया गया है, वही यह आत्मा सम्पूर्ण कार्य धर्म से अतीत होने के कारण अगृह्य है । अत गृहीत नही होता । एव मूर्त्त और सघात से भिन्न होने के कारण अशीर्य है । अत नष्ट नही होता । अमूर्त्त होने से असङ्ग है । इसलिए कही भी ससक्त नही होता और न व्यथित एव हिंसित ही होता है । शीघ्रता मे श्रुति ने क्रम को छोड़कर औपनिषद पुरुष का स्वरूपत. निर्देश किया । अब पुनः आख्यायिका का ही अनुसरण करती है—पृथिव्यादि आठ आयतन, अग्न्यादि आठ आलोक, शारीरादि आठ पुरुष और अमृतादि आठ देव बतलाये गये हैं । जो उन पुरुषो को निश्चयपूर्वक जानकर पुन. प्राची आदि दिग् द्वारा उन्हें अपने हृदयरूप आत्मा मे उपसहार कर औपाधिक धर्मों का अतिक्रमण किये हुए है ; उसी औपनिषद पुरुष को तुझ विद्याभिमानी से मैं पूछता हूँ । यदि तुम उसकी विस्पष्ट व्याख्या नही करोगे. तो तुम्हारा शिर गिर जायगा, ऐसा याज्ञवल्क्य ने कहा ।

किन्तु शाकल्य उसे जानता नहीं था, अत उसका शिर गिर गया। लुटेरों ने उसकी हड्डियों को कुछ और ही समझकर उसके शिष्यों के पास से छीन लिया। ब्रह्मज्ञानी के अनादर से ऐसा दुष्परिणाम होता है। इस प्रकार यह आख्यान आचारप्रदर्शन और विद्यास्तुति के लिये है। पहले निषधमुख से ब्रह्म का निर्देश किया था; अब पुन विधिमुख से ब्रह्मनिर्देश के लिये आख्यान का अनुसरण करती हुई श्रुति कहती है। अप्रग्रल्भ ब्राह्मणो को जीतकर गोधनग्रहण को उचित मानते हुए याज्ञवल्क्य ने कहा—हे पूज्य ब्राह्मणो ! आपमे जिसकी इच्छा हो, वह मुझसे पूछे या सभी मुझ से पूछें, अथवा आपमे से जो चाहे, उससे मैं पूछता हूँ, या सभी से मैं पूछता हूँ। इस प्रकार कहने पर भी प्रत्युत्तर देने का साहस उन ब्राह्मणों मे नहीं हुआ। तब वृक्ष के दृष्टान्त से जगत् कारण के विषय मे याज्ञवल्क्य ने पूछा, किन्तु जगत् के मूल का ज्ञान उन ब्राह्मणो को नहीं था। अत ब्राह्मण हार गए और अहिष्ठ होने से याज्ञवल्क्य गायों को ले गए। इस प्रकार आख्यान समाप्त हो गया।

याज्ञवल्क्य ने जिस जगत् के कारण के विषय मे पूछा था, उसे श्रुति स्वय ही कहती है—वह विज्ञानस्वरूप है, वही आनन्द है। वह जगत्कारण विषय विज्ञान के समान दु ख से अनुविद्ध नहीं है किन्तु विज्ञान और आनन्द इन दोनो विशेषणो से युक्त ब्रह्म कहा है। वह धन का दाता और यजमान के कर्मफलदाता होने से परम गति है। इतना ही नहीं, प्रत्युत ब्रह्मनिष्ठ और ब्रह्मवेत्ता का भी परायण है।

पूर्व ब्राह्मणोक्त निषेध और विधिवाक्य द्वारा निर्दिष्ट विज्ञान आनन्दरूप ब्रह्म का ही याज्ञवल्क्यकाण्ड द्वितीयाध्याय प्रथम याज्ञवल्क्य ब्राह्मण मे वागादि देवता के द्वारा बोध कराया गया है। इस प्रथम याज्ञवल्क्य ब्राह्मण मे राजा जनक और याज्ञवल्क्य का सवाद है। जनक ने विभिन्न आचार्यों से वाक्, प्राण, चक्षु, श्रोत्र, मन और हृदय को ही ब्रह्मरूप से सुन रखा था। जिन्हें राजा जनक से सुनकर याज्ञवल्क्य ने प्रत्येक के आयतन (गोलक) और प्रतिष्ठा (आश्रय) को पूछा। किन्तु उन आचार्यों से उक्त विषय मे जनक ने कुछ सुना नहीं था। अत. वे बतला न सके। तब याज्ञवल्क्य ने उन सभी के आयतन और प्रतिष्ठा को बतलाकर भिन्न-भिन्न प्रकार से उनकी उपासना का विधान बतलाया। उनमे प्रत्येक उपासना का फल बतलाते समय यही कहा कि इनके उपासकों को उपास्यदेव कभी नहीं त्यागता है। उस उपासक का अनुसरण सभी प्राणी करते हैं और वह उपासक देव होकर देवों को प्राप्त करता है। जनक ने प्रत्येक उपासना के फल सुन उसी को परम पुरुषार्थ मानकर याज्ञवल्क्य को एक-एक हजार गौ भेंट करना चाहा, किन्तु याज्ञवल्क्य ने उसे यह कह कर अस्वीकार कर दिया कि मेरे पिता का यह सिद्धान्त रहा है कि शिष्य को कृतार्थ किये बिना उसका धन नहीं लेना। अत अपने पिता के सिद्धान्त क विरुद्ध मैं इस दक्षिणा को स्वीकार नहीं कर सकता।

इस घटना से राजा जनक मे दानीपने, विद्वान्पने और बहुश्रुत होने का अहङ्कार चूर-चूर हो गया। वे राजसिंहासन से उठ याज्ञवल्क्य के समीप जाकर नमस्कार करते हुए उपदेश के लिये प्रार्थना करते हैं। तब याज्ञवल्क्य ने ज्ञानित्वादि का अभिमान त्याग कर शिष्यभाव से शरणापन्न राजा जनक को विद्या का अधिकारी समझकर उन्हें विराट् का उपदेश किया और फिर उस सर्वात्मा का

प्रत्यगात्मा में उपसंहार करके परब्रह्म का भी उपदेश किया। जिससे जनक ने अपने में कृतकृत्यता का अनुभव करते हुए अपना सम्पूर्ण राज्य-वैभवादि गुरुदेव के चरणों में समर्पण कर दिया। इस प्रकार द्वितीय कूर्च ब्राह्मण के साथ ही यह प्रकरण समाप्त हो जाता है।

मुनिकाण्ड के द्वितीयाध्याय तृतीय ज्योतिर्नामा ब्राह्मण में आत्मा के स्वयंज्योतिष्ट्व होने का प्रतिपादन किया गया है। इस बार जनक के पास जाते समय याज्ञवल्क्य ने सोचा था कि मैं कुछ भी नहीं बोलूंगा। किन्तु बात विपरीत हो गयी क्योंकि अग्निहोत्रसंवाद प्रसङ्ग में किसी समय प्रसन्न हो ऋषि ने राजा को स्वेच्छापूर्वक प्रश्न करने के लिए वरदान दे रखा था। अतः प्रश्न करने के सामान्य नियम का पालन न कर जनक ने याज्ञवल्क्य से पूछा कि यह पुरुष किस ज्योति वाला है। याज्ञवल्क्य ने क्रमशः आदित्य, चन्द्रमा, अग्नि, वाक् और अन्त में आत्मज्योति से बैठना, अन्यत्र जाना, सब काम करना एवं नियत स्थान पर लौट आने की बात कही। वह आत्मा प्राणों में बुद्धिवृत्तियों के भीतर विज्ञानमय है। वह जाग्रत् मे बुद्धि के साथ तादात्म्य हुआ सब काम करता है और स्वप्न में देहरूप मृत्यु के रूपों को पार कर जाता है। वह आत्मस्वरूप के अज्ञान से जनन-मरणादि देहधर्म को अपने मे मानता है। यह जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति अवस्था में क्रमशः और क्रम के बिना भी जाता आता रहता है। स्वप्न में रथादि के न रहने पर भी जाग्रत् की वासना से स्वयंप्रकाश आत्मा सब कुछ बना लेता है। यह स्वप्न द्वारा देह को निश्चेष्ट करके भी स्वयं सोता नही है और देह को जीवित पहिचान के लिए प्राण को छोड जाता है; अन्यथा निद्राकाल में कहीं मृत्यु का भ्रम न हो जाये। आश्चर्य यह है कि स्वप्न मे आत्मा के विलास को सभी देखते हैं; पर आत्मा को नही देखते। आत्मा की असङ्गता बेहद है। यह एक अवस्था की वस्तु को दूसरी अवस्था मे नहीं ले जाता, किन्तु अकेला ही चला जाता है। अतः जाग्रदादि सभी अवस्थाओं से इसकी असङ्गता सिद्ध होती है। यह जाग्रत् और स्वप्न से श्रान्त हुआ बाज पक्षी के समान ही अपने विश्रामस्थान सुषुप्ति में चला जाता है। सम्पूर्ण द्वैत के विस्मरणपूर्वक स्वरूप की स्मृति बनी रहे तो इसी को जीवन्मुक्ति कहते है। सोया हुआ पुरुष जाग्रत् और स्वप्न के दृश्य पदार्थ के सङ्ग और उससे होने वाले शोक को पार कर जाता है। वह नित्य, विज्ञानघन आत्मा सुषुप्ति मे किसी वस्तु को नही देखता। इससे उसके दर्शनादि शक्ति के नाश की आशङ्का नही करनी चाहिये क्योंकि वह शक्ति उसकी नित्य है। जाग्रत् स्वप्न मे अविद्या की विक्षेप-शक्ति से द्वैत के खड़े हो जाने पर दूसरे को दूसरा देखता सुनता है इत्यादि। जैसे जल विशुद्ध और एक है, वैसे ही सुषुप्ति मे अद्वैत आत्मा द्रष्टा एक है। सुषुप्ति और समाधि मे द्वैत का विस्मरण समान है। दोनो मे भेद इतना ही है कि समाधि मे स्वरूप का बोध बना रहता है और निद्रा मे यह बोध नही रहता है। यही पुरुष की परम गति, परम सम्पत्ति, परम लोक और परम आनन्द है। इसी आनन्द की कला को लेकर तीनो लोक जीवित हैं। मनुष्य के सर्वाधिक आनन्द से लेकर ब्रह्मलोक-पर्यन्त विषयसंसर्गजन्य जितना भी आनन्द है; इन सभी से अधिक आनन्द निष्पाप, कामनाशून्य, श्रोत्रिय, ब्रह्मनिष्ठ, विद्वान् को प्राप्त होता रहता है। आत्मानन्द की अभिव्यक्ति जितनी विषय से होती है, उससे कई गुण अधिक आत्मानन्दाभिव्यक्ति निष्कामता तथा स्वरूपनिष्ठा से होती है। यह बात यहां पर तथा तैत्तिरीयोपनिषद् मे भी बतलायी गयी है। इन सभी बातों को सुनकर राजा जनक ने कहा कि इसके बदले श्रीमान् को मैं एक सहस्र गायें देता हूं। अतः इसके आगे भी आप बन्धन से मुक्त करने के लिये उपदेश करें। इस बात को सुनकर महर्षि भयभीत हो गये। भयभीत होने के दो कारण हो सकते है। एक यह कि हमारे सम्पूर्ण उपदेश को केवल एक हजार गोदक्षिणा से राजा माप

रहा है। दूसरा यह कि कामप्रश्न के बहाने मेरा सारा विज्ञान ले लेना चाहता है। हम मोक्ष उपयोगी सभी उपदेश कर चुके हैं। अब कुछ शेष रहा नही। यदि कुछ आगे हम कहेंगे, तो सम्भवत. उसे भी यह बुद्धिमान् राजा इसी मापदण्ड से मापेगा, जो उचित नहीं। फिर कामप्रश्नरूप वरदान दे देने के कारण मैं तो बंधा हुआ हूँ। नि सन्देह आत्मा का प्रवक्ता और श्रोता दोनो ही आश्चर्य हैं। इस आत्मविद्या को किसी भी मायिक पदार्थ से मापा नही जा सकता। इसके आगे मरणासन्न की दशा, ऊर्ध्वश्वास का कारण, देहान्तर में जाने का प्रकार एव प्राणों का देहान्तर मे जाने की विधि का निपुणतम निरूपण किया गया है।

मुनिकाण्ड द्वितीयाध्याय के चतुर्थ शारीर ब्राह्मण मे महर्षि याज्ञवल्क्य ने सम्पूर्ण उपदेशो का सार सग्रह करके बतलाया है। मरणासन्न दशा में यह जीव सभी इन्द्रियो के तेज को लेकर हृदयदेश मे अभिव्यक्त विज्ञानवाला होता है। हृदय के अग्रभाग के प्रद्योतनपूर्वक भावी देह ग्रहण के लिए चक्षुरादि द्वार से निकल जाता है। उस जीव के साथ ज्ञान, कर्म और पूर्वानुभवजन्य सस्कार जाते हैं। जैसे तृणजलौका आगे के पैरो से दूसरे तृण का आश्रय लेने पर ही पहले वाले तृण को छोडता है, वैसे ही यह जीवात्मा वर्तमान शरीर को अचेतन बना दूसरे शरीर का आश्रय लेकर ही पूर्व देह को छोडता है। यह विज्ञानमय आत्मा सकल्पानुसार शरीर का निर्माण कर लेता है और सकल्प पूर्व के कर्म एव वासना के अनुरूप होता है। पुन सकल्पानुसार कर्म कर तदनुरूप फल को प्राप्त करता है। यह तो कामनामय अज्ञानी जीव की गति बतलायी। इससे भिन्न आप्तकाम ज्ञानी पुरुष के प्राण देहान्तर ग्रहण के लिये शरीर से निकलते ही नही हैं। प्रत्युत ब्रह्मज्ञानी जीवितावस्था मे ही ब्रह्मस्वरूप हो हो जाता है। प्रारब्धक्षीण होते ही निर्विशेष ब्रह्मभाव को प्राप्त कर जाता है। जीवन्मुक्त पुरुष सर्प की केचुली की भाँति देह को छोड कर सुखपूर्वक स्वरूप मे स्थित रहता है। इस उपदेश के बदले एक सहस्र गौ भेंट करने की प्रतिज्ञा पुनः जनक ने की। औपनिषद पुरुष की उपेक्षा कर केवल कर्म मे या कर्मबोधक वेदादि शास्त्रो के अभ्यास मे लगे रहने वाले व्यक्ति अन्धकूप मे गिरते हैं। ऐसे अज्ञानी पुरुष घोर अज्ञानान्धकार से आच्छादित उन लोको को प्राप्त करते हैं, जहाँ पर सुख नाममात्र भी नही है। इसके विपरीत आत्मा को अपरोक्ष अनुभव करने वाला आप्तकाम एव कृतकृत्य पुरुष शरीर के ताप से भी सन्तप्त नही होता। वह तो जीवित दशा मे ही मुक्त हो जाता है। इस प्रकार आत्मा को जानकर जीवन्मुक्ति का लाभ इस मनुष्य देह मे ही प्राप्त करना चाहिये। अन्यथा इस क्षति की पूर्ति कही भी सम्भव नहीं है। भूत, भविष्य और वर्तमान इन तीनो काल के प्रशासक, प्रकाशमय आत्मतत्त्व को शास्त्र एव आचार्य की कृपा से जानने वाला ब्रह्मवेत्ता भय के कारण द्वैत के मिट जाने से शरीर सुरक्षा की भी चिन्ता नहीं करता। सर्वाधार, अद्वय ब्रह्म के अपरोक्ष ज्ञान से अमरत्व मिलता है और भेददर्शी बार-बार जन्मता-मरता रहता है। आत्मबोधक वेदान्त शास्त्र का ही अनुशीलन करें, अनात्मबोधक शास्त्र का अभ्यास केवल वाणी का व्यायाममात्र भूसे कूटने के समान व्यर्थ प्रयास है। ऐसे आत्मज्ञान तथा आत्मनिष्ठा प्राप्त करने के लिये एषणात्रय का सन्यास करना भी आवश्यक है। उस आत्मजिज्ञासु की दृढ धारणा होती है कि जब हमे आत्मलोक का ही सम्पादन करना है, तो फिर हम प्रजा से क्या करेंगे। "नेति नेति" निषेधमुख से वेदान्त वाक्य द्वारा आत्मा को जानकर ज्ञानी पुरुष धर्माधर्म को भी दग्ध कर डालता है, जो अज्ञानदशा में सबको सन्तप्त करते रहते हैं। इस प्रकार ओजस्वी भाषा द्वारा याज्ञवल्क्य ने राजा जनक को उपदेश किया। उन्होने इस उपदेश से कृतकृत्य हो ऋषि के चरणो मे आत्मसमर्पण कर डाला। आत्मा महान्, अजन्मा, अजर, अमर, अभय, ब्रह्मस्वरूप है। ऐसे आत्मा को

जानने वाला पुरुष अभय ब्रह्मस्वरूप हो जाता है। इस प्रकार शारीर ब्राह्मण का सार बतलाया गया।

इसके आगे मुनिकाण्ड की रीति से मैत्रेयी ब्राह्मण मे आत्मतत्त्व का उपदेश मैत्रेयी को महर्षि याज्ञवल्क्य ने किया और जीवन्मुक्ति के विलक्षण आनन्दानुभव करने के लिये सन्यास ग्रहण कर लिया। इस अध्याय के षष्ठ ब्राह्मण मे मुनिकाण्ड के आचार्य वश का वर्णन है इस प्रकार याज्ञवल्क्यकाण्ड के दोनो अध्यायो का सक्षिप्त वर्णन हो जाता है।

बृहदारण्यक के अन्तिम सप्तम एव अष्टम दो अध्याय खिलकाण्ड के नाम से प्रसिद्ध हैं। इसमे अनेक प्रकार की उपासनाएँ बतलायी गयी है। खिलकाण्ड के प्रथमाध्याय मे १५ ब्राह्मण हैं। बृहदारण्यक के इससे भिन्न किसी अध्याय मे इतने ब्राह्मण नही है। प्रथम ब्राह्मण मे वायु के समान ही असङ्ग और व्यापक चिदाकाश की उपसना ओङ्काररूप से करनी चाहिये। ऐसा बतलाया गया है।

प्राजापत्यनामक द्वितीय ब्राह्मण मे एक रोचक आख्यान है। प्रजापति के पुत्र देव, मानव और दानव एक बार दीर्घकाल तक उनके पास ब्रह्मचर्यपूर्वक वास किये। तप से शुद्धात.करण उन तीनो को क्रमश एक ही "द" अक्षर का उपदेश प्रजापति ने किया। अपने अधिकार और योग्यता के अनुरूप देवो ने इन्द्रियदमन, मनुष्यो ने दान और दानवो ने दया अर्थ उस दकार का समझा। जिसे ब्रह्मा ने यथार्थ बतलाया। तत्पश्चात् क्रमश हृदयब्रह्म, सत्यब्रह्म, सत्यब्रह्मस्थानरूप आदित्यमण्डलस्थ और दक्षिणनेत्रस्थपुरुष, मनोमय पुरुष, विद्युद्ब्रह्म, वाग्धेनु की उपासना, वैश्वनराग्निघोष, उपासनागति, रोगादिजन्यताप मे तपदृष्टि, अन्न और प्राण के अन्योऽन्याश्रयत्व, उक्थदृष्टि से प्राणोपासना, गायत्री के प्रत्येक पाद की उपासना और फल का वर्णन, अन्त मे कर्म और उपासना के समुच्चय अनुष्ठान वालो के लिये मार्गयाचना बतलाकर प्रथमाध्याय समाप्त हो जाता है।

खिलकाण्ड के अन्तिम अध्याय मे प्राणसवाद से मुख्यप्राण की श्रेष्ठता बतलायी गयी है। प्राणोपासक के लिये भोजन से पूर्व और पश्चात् स्मृतिविहित आचमन मे अनग्नता चिन्तन करने को बतलाया। जिसका विस्मृत विचार ब्रह्मसूत्र मे किया गया है।

इससे पूर्व ज्ञानकर्मसमुच्चय अनुष्ठान करने वाले साधक शोभनमार्ग से ले जाने के परमेश्वर से प्रार्थना कर रहे थे। उससे पूर्व केवलकर्म से पितृलोक और उपासना एव उपासनासहित कर्म से देवलोक की प्राप्ति बतलायी गयी है। पर उपर्युक्त दोनो स्थानो मे मार्गविशेष का निर्धारण नही किया गया था। इसी बात को स्पष्ट बतलाने के लिये कर्मविभागनामक द्वितीय ब्राह्मण कहा गया है। विद्याभिमानी श्वेतकेतु पाञ्चालो की सभा मे आया। वहां पर प्रवाहण जवलि ने श्वेतकेतु से पाँच प्रश्न पूछे—उनमें से एक का उत्तर वह दे सका। इससे खिन्न मन हो श्वेतकेतु अपने पिता के पास आकर उलाहना देने लगा। श्वेतकेतु के पिता गोतम ने भी इस विषय में अपनी अनभिज्ञता व्यक्त की। गोतम उक्त प्रश्नो के उत्तर जानने के लिये प्रवाहण के पास आया। ब्राह्मण होने के कारण गोतम वाणीमात्र से क्षत्रिय प्रवाहण के प्रति शिष्यभाव से उपसन्न हुआ। क्योकि आपत्तिकाल मे ब्राह्मण को क्षत्रिय के शिष्यत्व करने के लिये शास्त्र ने आज्ञा दे रखी है। उसके बाद राजा ने द्युलोक, पर्जन्य, भूलोक, पुरुष एव स्त्रीरूप आध्यात्मिक पांच अग्नियो का उपदेश कर प्रसिद्ध पञ्चाग्नि का भी उपदेश किया। जो अनुवादमात्र

है, उपास्य नहीं है। अतएव छान्दोग्य की पञ्चाग्निविद्या और बृहदारण्यक विद्या को समान मानकर परस्पर गुणोपसंहार का आदेश ब्रह्मसूत्र में सूत्रकार एवं भाष्यकार ने दिया है। प्रतीकोपासकों में केवल पञ्चाग्निविद्या के उपासक ही अर्चिरादि देवयान से ब्रह्मलोक जाता है, दूसरे प्रतीकोपासक नहीं जाते इससे विपरीत केवल कर्मी मरने पर धूमादि पितृयान से चन्द्रलोक जाते हैं। जहाँ से कर्म-फल भोगने के बाद पुनरावृत्ति होती है। इन दोनों से भिन्न प्राणी के लिए कीट, पतंगादि योनियों में बार-बार जन्म मरण ही गति है।

इस अध्याय के तृतीय श्रीमन्थ ब्राह्मण में कर्म के साधन मानुषवित्त धनोपार्जन का वह उपाय बतलाया है, जिससे प्रत्यवाय न लगे क्योंकि उपासना स्वतन्त्र है; किन्तु कर्म दैव तथा मानुषवित्त के अधीन है। महत्त्वप्राप्ति के लिये श्रीमन्थ कर्मानुष्ठान की आवश्यकता है क्योंकि महत्त्व प्राप्त होने पर धन स्वतः सिद्ध हो जाता है। इसीलिये श्रीमन्थ ब्राह्मण कहा गया है।

जिस प्राणोपासक धनार्थी पुरुष ने श्रीमन्थ ब्राह्मण में विहित कर्म का अनुष्ठान कर लिया है; श्रीमन्थ कर्मानुष्ठान कर पुत्रमन्थ कर्मानुष्ठान के लिये उसे पत्नी के ऋतुकाल की प्रतीक्षा करनी पड़ती है क्योंकि सत्सन्तान ही अपने और पिता के लोकप्राप्ति का साधन हो सकती है। अतः सत्सन्तान प्राप्ति के लिये यह श्रीमन्थ ब्राह्मण कहा गया है। शास्त्रविधि से उत्पन्न किया हुआ पुत्र अपने पिता-पितामहादि से भी आगे बढ़ जाता है। तथा ", तू लक्ष्मी, कीर्ति और ब्रह्मचर्य द्वारा उन्नति की परा-काष्ठा पर पहुंच गया " ऐसी स्तुति उसकी लोग करते हैं। विशिष्ट पुत्र से पिता भी स्तुति का पात्र बन जाता है।

पंचम ब्राह्मण में खिलकाण्ड की आचार्यपरम्परा का वर्णन है। यहाँ पर स्त्री विशेषण से पुत्र का विशेषण देकर आचार्यवंश का वर्णन इसलिये किया गया है क्योंकि स्त्री प्रधानता से ही गुणवान् पुत्र की उत्पत्ति पुत्रमन्थ प्रसंग में बतलायी गयी है। ये यजुः श्रुतियाँ आचार्यवंश बतलाने वाली ब्राह्मण से मिली नहीं है। जिससे इनमें कोई पौरुषेयत्व की आशङ्का कर सके। ये तो सर्वथा शुद्ध हैं। इस प्रकार सम्पूर्ण बृहदारण्यकोपनिषद् का सार संग्रह किया गया।

अनादि अपौरुषेय वेद के शिरोभाग होने से उपनिषद् भी अनादि और अपौरुषेय है। इनकी परम्परा भी ऐसी ही है। पर वेदान्त का जैसा केवलाद्वैत सिद्धान्त भगवत्पाद आद्य शङ्कराचार्य जी की वाणी में निखर कर आया, ऐसा इनसे पूर्व देखने में नहीं आता। इसीलिये पीछे में केवलाद्वैत सिद्धान्त को शाङ्कर सिद्धान्त की संज्ञा दी गयी है। इनसे पूर्व या तो केवल कर्मकाण्ड में मानव समाज निरत थे या उसमें ऊबकर अवैदिक सिद्धान्त और तन्त्र साधनों में निरत होते जा रहे थे। उस समय साक्षात् भगवान् शङ्कर ने शङ्कराचार्य रूप से इस धरा पर अवतरित हो सनातन वैदिक सिद्धान्त को प्रशस्त किया। उपनिषद, ब्रह्मसूत्र और गीता को प्रस्थानत्रयी कहते हैं। इन तीनों से समर्थित सिद्धान्त ही विद्वत्समाज में मान्य होता है। अतः आद्य शङ्कराचार्य जी ने प्रस्थानत्रयी पर भाष्य लिखा साथ ही अनेक प्रकरण-ग्रन्थों का निर्माण कर अद्वैत ज्ञान को सुलभ कर दिया। ईशादि जिन दशोपनिषद् पर भगवान् आद्य शङ्कराचार्य जी का भाष्य है, उनमें बृहदारण्यकोपनिषद् का स्थान सर्वश्रेष्ठ है। इसमें भाष्यकार ने अपना हृदय खोलकर रख दिया है। केवल कर्म या ज्ञानकर्मसमुच्चय के अनुष्ठान से शाश्वत शान्ति

रूप मोक्ष नहीं मिलता। अपितु मोक्ष का ऐकान्तिक साधन ब्रह्मात्मैक्यबोध है। यह बोध प्रगति प्रतिबन्ध के साधनचतुष्टयसम्पन्न मुमुक्षु को अद्वैत ब्रह्मविद्या के आचार्य के मुख से महावाक्य सुनते ही हो जाता है। इसीलिये इस आत्मा को औपनिषद पुरुष कहा गया है। जिसका साक्षात्कार केवल उपनिषद् महावाक्य से होता हो, उसे औपनिषद पुरुष कहते हैं। असम्भावना विपरीतभावना प्रतिबन्धक के रहने पर शास्त्र के साथ महावाक्य का सम्बन्ध होने पर भी अद्वैतज्ञान नहीं होता। अतः उक्त प्रतिबन्धक की निवृत्ति के लिए अद्वैत ब्रह्मविद्या के श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठ आचार्य मुख से गुरु उपसत्तिपूर्वक वेदान्त का श्रवण, मनन और निदिध्यासनरूप विचार करना चाहिये, ऐसा श्रुति का आदेश है। उपनिषद् के मौलिक सिद्धान्त को अवगत करने के लिए मूलमन्त्र, शाङ्करभाष्य और उसकी आनन्दगिरि टीका को आचार्यपरम्परा से पढना आवश्यक है। वह परम्परा आज भी कैलासाश्रम में दृष्टिगोचर होती है।

## ❀ प्रस्तुत संस्करण की विशेषता ❀

आनन्दगिरि टीकासहित उपनिषद शाङ्करभाष्य के सभी संस्करणों में से आनन्द आश्रम से प्रकाशित संस्करण अच्छा माना जाता है। जिसमें अत्यन्त परिश्रमपूर्वक पाठ संशोधन के साथ पाठभेद भी दिया गया है। पर वह केवल संस्कृतज्ञों के लिये ही उपादेय रहा। हिन्दी अनुवाद न होने के कारण स्वल्प संस्कृत जानने वालों या संस्कृत न जानने वालों के लिये उपयोगी नहीं था। इस समय वह संस्करण भी दुर्लभ हो गया है। इसके अतिरिक्त हिन्दीभाषान्तर के सहित उपनिषद शाङ्करभाष्य गीताप्रेस आदि कई स्थानों से प्रकाशित हुए। जो शाङ्करभाष्य के तात्पर्यज्ञान के उपयोगी सिद्ध न हो सके कटु सत्य यह है कि आनन्दगिरिटीका के बिना शाङ्करभाष्य का तात्पर्यावगाहन असम्भव ही है। विशेषतः बृहदारण्यकोपनिषद् शाङ्करभाष्य समझने के लिये आनन्दगिरिटीका भी पर्याप्त नहीं है। इसे समझने के लिये बृहदारण्यक वार्तिक की परमावश्यकता है। जो वर्तमान समय में दुष्कर ही है। कैलासाश्रम की वेदान्त अध्ययन परम्परा में टिप्पणी का आविष्कार महामण्डलेश्वर श्री १०८ स्वामी गोविन्दानन्द गिरि जी महाराज ने किया। तबसे टिप्पणसहित उपनिषद शाङ्करभाष्य अध्ययन-अध्यापन का क्रम कैलासाश्रम की अध्ययनपरम्परा में चलता रहा। टिप्पणी के आविष्कर्ता से साक्षात् अध्ययन करने वाले उनके प्रिय शिष्य महामण्डलेश्वर श्री १०८ स्वामी विष्णुदेवानन्द गिरि जी महाराज हुए। जिन्होंने १३ वर्षों में केवल बृहदारण्यकोपनिषद् शाङ्करभाष्य आनन्दगिरिटीका एवं अभिनव टिप्पणी का विधिवत् अध्ययन किया। स्वामी विष्णुदेवानन्द गिरि जी महाराज से अनेकानेक महापुरुषों ने उक्त रीति से उपनिषद् का अध्ययन किया। इस प्रकार वेदान्त अध्ययन की संशोधित एवं परिष्कृत परम्परा का प्रादुर्भाव कैलासाश्रम से हुआ, जिसे सभी सहृदय विद्वान् स्वीकार करते हैं। अपने सद्गुरुदेव से प्राप्त टिप्पणों का अध्ययन और अध्यापन काल में स्वामी विष्णुदेवानन्द गिरि जी महाराज ने पुनः परिष्कार किया। अनुक्त द्विरुक्त भाग को परिष्कृत कर नया रूप दिया। बृहदारण्यकोपनिषद् शाङ्करभाष्य आनन्दगिरिटीका पर टिप्पण लिखते समय टिप्पणकार ग्रन्थ के तात्पर्य को समझाने के लिये जहाँ अपनी ओर से टिप्पणी की कल्पना की है, वहाँ वार्तिक का उदाहरण भी दिया है, जिससे टिप्पण का महत्त्व अत्यधिक बढ़ गया है। सामान्य टिप्पणी के अतिरिक्त विस्तृत टिप्पणी पृथक् से टिप्पणकार ने लिखी है। जिसे इस प्रकाशन में "कैलास विद्याप्रकाशक क्रोडपत्र" की संज्ञा दी गयी है एवं सामान्यटिप्पणी का "गोविन्दप्रसादिनी" नाम रखा गया है। इन दोनों टिप्पणियों के सहित

बृहदारण्यकोपनिषद शाङ्करभाष्य के अध्ययन करने से जहाँ एक ओर इसके तात्पर्य अवगाहन में अपूर्व लाभ मिलता है, वहाँ पर अध्येता के मन मे वार्तिक के अध्ययन के लिये अभिनव रुचि जाग उठती है। इस प्रकार वार्तिक अध्ययन की आकांक्षापूर्ति के लिए पाठक वार्तिक ग्रन्थ का भी अध्ययन अवश्य करेंगे। यो तो बृहदारण्यकोपनिषद् शाङ्करभाष्य से सम्बन्धित आवश्यक अश को टिप्पणीकार ने सगृहीत कर रखा है। साथ ही उसकी व्याख्या भी कर दी है, जिससे पाठको को अध्ययन मे पर्याप्त सहयोग मिलेगा एव अन्यथा कल्पना का अवसर नही मिल सकेगा।

## प्रस्तुत प्रकाशन का संकल्प ❀

कैलासाश्रम मे आने से पूर्व काशी तथा दिल्ली मे रहते समय ही हमने कैलासाश्रम की अध्ययन-परम्परा एव टिप्पणी की प्रशसा सुन रखी थी। फलत कैलासाश्रम मे आने पर सर्वप्रथम हमारे मन मे यही सकल्प उत्पन्न हुआ कि परस्पर से चिरसयोजित इस टिप्पणी की सुरक्षा के लिये समुचित प्रयत्न करना चाहिये। इससे पूर्व महात्माओ ने अपने समझने के लिये आवश्यक उपयोगी भाग को अध्ययन करते समय अपना पुस्तक मे लिख लिया, बस इतना ही करते थे। आखिर कागज की एक निश्चित आयु होती है। काल पाकर कागज के सड जाने एव जीर्ण-शीर्ण हो जाने पर इन मनीषियो का सस्मरण कौन करेगा ? इन बातो पर बार-बार विचार कर इसे प्रकाश में लाने का सकल्प मन मे जाग उठा। तदनुसार धर्मप्रचार करते समय प्रवास मे ही हमने माण्डूक्यकारिका शाङ्करभाष्य की टिप्पणियो को प्रेस के उपयोगी बनाकर कुछ वर्ष पूर्व ही प्रकाशित करा दिया था। तब से ऐसे ही सटिप्पण-शाङ्करभाष्य सहित शेष उपनिषदो के प्रकाशन की माँग बढ़ती गयी। पर निरन्तर भ्रमण में रहने के कारण शेष उपनिषदो की टिप्पणियो को हम स्वय प्रेस के उपयोगी न बना सके। इस काम के लिये सुयोग्य परिश्रमी विद्वान् की आवश्यकता प्रतीत होने लगी। जिसकी पूर्ति हमारे प्रिय डॉ उमेशानन्द जी शास्त्री ने की। डॉ० उमेशानन्द जी शास्त्री के सहयोग के बिना सटिप्पण शाङ्करभाष्य के सहित बृहदारण्यकोपनिषद् का प्रकाशन दुष्कर ही था। आपने बृहदारण्यकोपनिषद् शाङ्करभाष्य आनन्दगिरि टीका की परमपूज्य महामण्डलेश्वर अनन्तश्री स्वामी विष्णुदेवानन्द गिरि जी महाराज वाली पुस्तक के आधार पर सामान्य टिप्पण तथा क्रोडपत्र की शुद्ध प्रेसकापी करने मे अथक परिश्रम किया है, जो श्लाघनीय है। एतदर्थ ये अनेक साधुवाद के पात्र हैं। क्योकि टिप्पणकार ने अपने समझने या विद्यार्थियो को समझाने के लिए आनन्दाश्रम वाले सस्करण मे जहाँ भी स्थान मिला, टिप्पणी लिखते गये; उन टिप्पणियो को प्रेस उपयोगी बनाने के लिए अत्यधिक परिश्रम की आवश्यकता थी, जिसे आपने किया। इसके अतिरिक्त शाङ्करभाष्य की हिन्दी व्याख्या लिखकर डा उमेशानन्द जी शास्त्री ने इसे सब सामान्य उपयोगी बना दिया, जो स्वर्ण मे सुगन्ध के समान हो गयी।

## ❀ श्री कैलास आश्रम शताब्दी ❀

बहुत बार ऐसा देखा गया है कि पाण्डुलिपि पुस्तकें वर्षों पडी रहती है। उसका प्रकाशन नही हो पाता। उपयुक्त समय और सभी सामग्री उपलब्ध न होने के कारण प्रकाशन कार्य अवरुद्ध पडा रहता। यह एक दैव सयोग ही कहा जायगा कि १९८० ई० मे कैलासाश्रम को सस्थापित हुए सौ वर्ष पूरे हो

जायेंगे। इस प्रसंग को लेकर हमारे मन में कैलास आश्रम शताब्दी समारोह मनाने का संकल्प भगवान् भूतभावन अभिनवचन्द्रेश्वर एवं पूर्वाचार्यों की प्रेरणा से उठ गया। इसका समर्थन श्री कैलासाश्रम ट्रस्ट कमेटी ने किया। कार्यक्रम निर्धारित कर तीन चरणों में विभक्त कर दिया गया। शताब्दी के प्रस्तावित कार्यक्रमों में प्राथमिकता प्रकाशन विभाग को दी गयी। जिसके अधीन दुर्लभ चिरसंगृहीत साहित्य का प्रकाशन, सामूहिक चित्रों एव स्मारिका के प्रकाशन का कार्य निर्धारित किया गया। इस प्रकाशन कार्य के लिए स्वयं कैलास विद्या प्रेस की स्थापना की गयी। कागज की दुर्लभता भी प्रकाशन कार्य में कम बाधक नही थी। दिल्ली प्रशासन ने कोटा से बृहदारण्यकोपनिषद् प्रकाशन के लिए कागज देकर हमारे कार्य को सरल बना दिया। एतदर्थ उन्हें भी भूरिशः धन्यवाद है। मूलमन्त्र, शाङ्करभाष्य, दोनों की हिन्दी व्याख्या, शाङ्करभाष्य की आनन्दगिरिटीका, टिप्पणी एवं क्षेपत्र इन सातों को सुव्यवस्थित रूप से सम्पादन करना सरल नही था। हमारे संकल्पानुसार इसके सम्पादन का कार्यभार भी डॉ० उमेशानन्द जी शास्त्री को अपने कन्धों पर लेना पड़ा। इस कार्य में कैलास विद्या प्रेस के सभी कर्मचारियों का सहयोग भी प्रशंसनीय है; जिसके फलस्वरूप बृहदारण्यकोपनिषद् का प्रस्तुत संस्करण पाठको के सामने अतिशीघ्र हम उपस्थित कर पाये हैं। इससे पूर्व ईशावास्योपनिषद् तथा मुण्डकोपनिषद् का प्रकाशन उपर्युक्त सभी सामग्री के सहित प्रकाशित हो चुका है। शेष छः उपनिषदों का प्रकाशन भी भगवत्कृपा से यथाशीघ्र होने की सम्भावना है। इत्यों शम्।

भगवत्पादीय:

महामण्डलेश्वर स्वामी विद्यानन्द जी गिरि

गंगा दशहरा

श्री कैलास आश्रम

उत्तरकाशी (उ० प्र०)

श्रीमत्परमहंस परिव्राजकाचार्य श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठ मुम्बापुरीस्थ आनन्दवनाश्रमपीठाधीश्वर पदवाक्यप्रमाणपारावारीण वेदान्त-न्याय-व्याकरणाचार्य महामण्डलेश्वर अनन्तश्री विभूषित स्वामी काशिकानन्द गिरि जी महाराज द्वारा

# अभिनन्दन

आर्यभूमि भारतवर्ष औपनिषद विद्या का जन्मस्थान है। चरम विकास भी उसका यही हुआ। ज्ञान विज्ञान सम्पन्न वह समय भारतवर्ष का सुवर्णयुग था। "तत्र श्रीर्विजयो भूतिर्ध्रुवा नीति" इस उक्ति का मूर्तरूप-साक्षात्कार यहाँ होता था। किन्तु अनीति नीति को कुचल डालती है। राक्षस देवताओ को परास्त किया ही करते है। अन्यायी विदेशियो ने धोखे से भारत को गुलाम बनाया। दीर्घदासता ने भारतीयो के मनोबल को काफी धक्का पहुँचाया। अनीति की विजय ने नैतिकता को गिराया। शम, दमादि का अवमूल्यन होने लगा। साधनाओ की न्यूनता होने लगी। औपनिषद विज्ञानालोक फीका पडने लगा। उसी बीच मे भौतिक विज्ञान का चमत्कार भी सामने आने लगा। उसका परिणाम यह हुआ कि साधनाहीन कुछ लोग इन्ही चमत्कारो को सब कुछ समझने लगे। दूसरे लोग अध्यात्मतत्त्व के साथ शर्त लगाने लगे। अध्यात्मतत्त्व को हम अवश्य मानेंगे बशर्ते कि वह विज्ञान की कसौटी पर खरा उतरे, ऐसी घोषणायें होने लगी।

भौतिक विज्ञान का चमत्कार भी अवश्य एक प्रकाश है। परन्तु यह न तो वस्तु का यथार्थ-स्वरूपदर्शन करा सकता है और न मार्गदर्शन ही। मरुमरीचिका न वस्तुदर्शन कराती है और न मार्गदर्शन ही। उससे असत् जल का दर्शन होता है और आगे का दृश्य ओझल होता है। वैसे ही यह भौतिक विज्ञान का चमत्कार भी मरीचिकाजलसदृश भौतिक क्षणिक सुख का दर्शन कराता है और अध्यात्म मार्ग को ओझल कर देता है। अत भारत के ऋषियों ने इसे अज्ञान के अन्धकार से अधिक महत्त्व नहीं दिया। उन्होने "अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा" इस प्रकार भौतिक विज्ञान की सप्रयोजनता स्वीकार करते हुए भी "अन्ध तम प्रविशन्ति येऽविद्यामुपासते" इस प्रकार उसे अविद्या ही माना और परिणाम अधकार प्रवेश ही बताया।

हम भौतिक विज्ञान को दोष नही दे रहे। यह विज्ञान प्राचीनकाल मे भी था, आगे भी रहेगा। उसका केवल स्वरूप परिवर्तन होता रहता है। अनेकविध यन्त्रतन्त्रादि प्राचीन युग मे भी विद्यमान थे। भौतिक सुख सुविधा एव उसकी सामग्रियाँ भी पुष्कलरूप से थी। इतिहास-पुराणादि मे इन सबका वर्णन मिलता है। किन्तु विशेषता यही थी कि इन सबके होते हुए भी इन्ही का सब कुछ समझने का अविवेक लोग नही करते थे। कारण, वे शारीरिक एव मानसिक स्वस्थता होने के कारण साधनाएँ करने मे धैर्य रखते थे। आज स्थिति यह है कि शारीरिक स्वास्थ्य के अभाव होने के कारण लोग आलसी बन गये हैं। बिना श्रम किये सब कुछ प्राप्त करना चाहते है। तप करना और साधनायें करना रुचता नहीं। मानसिक स्वास्थ्य के अभाव से शम-दमादि निष्ठा से रहित हुए। फलत अध्यात्म आलोक दूर चला गया। अनुभूति के अभाव मे तत्त्व के अस्तित्व मे ही संशय होने लगा। उसी बीच मे नये रूप मे विज्ञान के चमत्कार आ धमके और उसी की चकाचौंध मे लोग अन्धे से होने लगे।

औपनिषद अर्थ की अनुभूति न सही, केवल परोक्षनिश्चय भी हो गया होता तो यह स्थिति पैदा न होती। पर दैवयोग से अध्यात्मप्रधान भारत में ही यह सब हो गया।

औपनिषद विद्यायें अनादि हैं। केवल विद्या ही नही, उपनिषदें स्वरूपतः भी अनादि ही हैं। इनको श्रुति कहा जाता है। इसलिये कि केवल सुनकर ही लोग इन्हें याद रखते थे। लिखने एवं मुद्रित करने की आवश्यता ही नही थी। आज चाहे बुद्धि की बढ़ती हुई मन्दता का परिणाम हो, चाहे परिश्रम करने मे आलस्य का फल हो; लोग केवल श्रवणकर उन उपनिषदों को याद रखने में सर्वथा असमर्थ हो हो गये है। अतएव उनका लेखन तथा मुद्रण करना आवश्यक हो गया। इतना ही नही इन के अर्थों को हृदय मे धारण करना भी कठिन हो जाने कारण व्याख्याओं का भी लेखन तथा मुद्रण आवश्यक हो गया। यह आज की ही स्थिति नही। हजारों वर्ष पूर्व ही यह स्थिति संमुख आ चुकी थी। उसी समय अर्थ का अनर्थ न हो, इस आशय से भूतानुकम्पी शंकरावतार भगवान् भाष्यकार ने इन सब पर भाष्य लिखा और वास्तविक अर्थ को हमेशा के लिये सुरक्षित कर दिया।

बहिर्मुखता जैसी-जैसी बढ़ी; वैसे-वैसे जो बातें उपनिषदों के साथ हुई, वही भाष्यों के साथ भी होने लगी। अर्थात् भाष्यों का आशय सम्यक् अवगत करना भी कठिन होने लगा। भाष्य प्रसन्न होने साथ गंभीर भी होने से भाष्याशय को स्थायीरूप से हृदयंगम कर रखना दुष्कर होने लगा। तब इन भाष्यो पर आचार्य श्री आनन्द गिरि जी ने टीकायें लिखी। उन्होंने भाष्याशय को तो स्पष्ट किया ही, साथ ही स्थान-स्थान में भाष्य में आयी हुई दुरूह ग्रन्थियो को भी खोलकर रखा जिससे एक समस्या का हल हो गया अर्थात् उपनिषदों का वास्तविक रहस्य समझने के लिये आवश्यक सामग्रियों का आकलन आनन्दगिरीय व्याख्या में आकर पूर्ण हुआ।

किन्तु समस्या एक नयी और आ गयी। वह यही कि अध्ययन की संप्रदायागत परिपाटी ही टूटने लगी। गहन अध्ययन का अभाव भी होने लगा। साधारण लोगों की बात तो दूर, संस्कृत के अध्येताओं मे भी आत्मविश्वास का अभाव होने लगा। साधारण लोग तो संस्कृत को सचमुच देव-भाषा ही समझने लगे। अर्थात् यह देवताओ की ही पढने की भाषा है, अपनी नही; यो समझने लगे। इसका नतीजा यह निकला कि औपनिषद अर्थ से लोग फिर दूर होने लगे। लोग अनुभवशून्य होने लगे। इसी मौके पर हमारे पूर्वोक्त भौतिकविज्ञान का भी आक्रमण हुआ। कुछ पादप्रसारियो ने इस पर घोषणा की कि जो विज्ञान की कसौटी मे खरा उतरे; वही बात सही हो सकती है। विज्ञान के बाह्याडम्बरों मे फँसे हुए लोग स्वर मे तान मिलाने लगे। अध्यात्मसाधना मे अलस व्यक्तियो ने कर-ताल बजाना शुरू किया। फिर क्या था, इसी की रागलहरी मे सामान्य लोग बहने लगे।

इन सब के मूल में भोग वासना काम कर ही थी जो भौतिकविज्ञान के क्षणिक सुख भोग से उदभूत हुई किन्तु उसके भी मूल मे औपनिषद अर्थ का अज्ञान ही सक्रिय रहा "रागो लिङ्गम-बोधस्य" यही अनुभवियो का अनुभव है। दूसरो की तो बात क्या, कई सत भी इस अज्ञान के घेरे में आकर भौतिक विज्ञान का महिमागान करने लगे और अपने लक्ष्य से दूर हटते गये। हम पहले कह आये है कि औपनिषद पुरुष का साक्षात्कार भले न हो, परोक्षज्ञान भी यदि होता तो ऐसी स्थिति उप-स्थित नही होती। सर्वथा अज्ञान का ही यह परिणाम है, और वही भारत में घटित हुआ।

यदि उपनिषद् भाष्य एवं उनकी व्याख्याओ को ठीक तरह से समझ लिया होता तो भी तथा-कथित विज्ञानवादियो को यह मालूम हो जाता कि यह आत्मतत्त्व भौतिकविज्ञान की कसौटी पर कसने

की चीज नही है। सामान्य लोग भी समझने लगते कि औपनिषद ज्ञान और भौतिकविज्ञान दो भिन्न मार्ग हैं—"दूरमेते विपरीते विषूची"। दोनो का अपना-अपना रास्ता अलग है। एक को दूसरे के साथ जोडना सभव नही है। चन्द्रमा के आलोक मे दिन को, या सूर्य के आलोक मे कोई रात को देखना चाहे, वैसे ही भौतिकविज्ञान के आलोक मे आत्मतत्त्व को देखने की चेष्टा है। उपनिषदो के अध्ययन मात्र से भी इतनी भूल का निवारण करना सभव था। शर्त उसमे इतनी ही कि जो अध्ययन हो, वह निर्भ्रान्त हो। एतदर्थ दो कार्य आज के समय परम आवश्यक हो गये हैं; एक तो सस्कृतज्ञो के लिये करना है जो स्वय अध्ययन कर आगे दूसरो को अध्यापन से समझावें। दूसरा सामान्यजन के लिये करना है जो ठीक ठीक अर्थ के जानने के इच्छुक हो।

इन मे प्रथम कार्य भाष्य एव व्याख्या के दुर्बोध अशो को सुगम बना कर किया जा सकता है और वह कार्य ऋषिकेश कैलास आश्रम मे कभी से चालू किया गया था और कब का पूर्ण भी हो गया था जिसका समय-समय पर विस्तार भी हुआ। भाष्यों पर कैलास आश्रम की टिप्पणियां संत समाज मे अत्यन्त प्रसिद्ध हैं। ये उक्त कार्यकलाप का मूर्तिमान् स्वरूप हैं। भाष्य तथा टोका का अर्थ समझने में ये अत्यन्त उपयोगी हैं। कैलासाश्रम के टिप्पणी संप्रदाय मे परम पूज्य प्रात.स्मरणीय अनन्त श्री विभूषित श्री स्वामी विष्णुदेवानन्द गिरिजी महाराजकृत टिप्पणियां परम उत्कृष्ट हैं। परन्तु खेद की बात यही रही कि ये टिप्पणियां जनसाधारण के लिये आज तक अप्रकाशित ही रही। दूसरा कार्य (सामान्यजन भी जिससे औपनिषद रहस्य आसानी से समझें) यह था कि भाष्यो का सरल सुबोध हिन्दी अनुवाद किया जाय। यद्यपि यह कार्य गीताप्रेस गोरखपुर आदि स्थानो से भी सपन्न किया गया था। किन्तु भाष्य-टिप्पणियो के अभाव मे वह अनुवाद "लोचनाभ्या विहीनस्य दर्पण: किं करिष्यति" वाली बात को चरितार्थ कर रहा था। ये टिप्पणियां अध्यापको के लिये तो लोचन सदृश हैं। इनके साथ अनुवाद हो तो ही पूरा भाष्याशय समझ मे आ सकता है।

इन दोनो कार्यों की पूर्ति के लिये कैलासाश्रम की शताब्दी महोत्सव के उपलक्ष्य मे वर्तमान महामण्डलेश्वर श्री १००८ स्वामी विद्यानन्द गिरि जी महाराज ने सटिप्पण सानुवाद सव्याख्या उपनिषद् भाष्य मुद्रण प्रारम्भ कर दिया है जिसकी प्रशसा जितनी की जाय; अल्प ही है। माण्डूक्योपनिषत् का प्रकाशन कुछ साल पहले ही हो चुका था। हाल मे ही ईशावास्य तथा मुण्डक का मुद्रण भी हो गया है और सब से बड़ी उपनिषद् बृहदारण्यक प्रकाशित हो रही है।

बृहदारण्यक आकार मे बृहत् तो है ही, तत्त्वप्रतिपादन की दृष्टि से भी इसकी विशालता विद्वज्जनविदित है। तदनुरूप ही इस पर टिप्पणी भी उभय दृष्टि से बृहत् है। अर्थात् जगह-जगह सुरेश्वराचार्यकृत वार्तिक श्लोको का उदाहरण देते हुए टिप्पणी लिखी गयी है जो सबको विशेष बोधदायी एव आनन्दकारी है। इस उपनिषत् का भाष्यानुवाद डॉ० उमेशानन्द शास्त्री जी ने अत्यन्त सुन्दर ढग से किया है। भाषा प्रवाह को कायम रखते हुए ही कोष्टको मे व्याख्येय अश की व्याख्या भी जो की गयी है, वह उनकी अपनी विशेषता है। अति श्रमसाध्य इस कार्य का जिस द्रुतगति से सपादन हो रहा है, उसे देखकर कोई भी धन्य-धन्य कहे बिना नही रहेगा।

हमे विश्वास है कि इस प्रशसनीय कार्य से हमारा अध्यात्मविज्ञान फिर एक बार चमक उठेगा। लोगो को औपनिषद ज्ञान मे रुचि बढगी। "स्वल्पमप्यस्य धर्मस्य त्रायते महतो भयात्" के अनुसार निर्भयता का मार्ग प्रशस्त होगा। मैं उक्त प्रकाशन का हृदय से अभिनन्दन करता हूँ।

श्रीमत्परमहंस परिव्राजकाचार्य श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठ मुम्बापुरीस्थ संन्यासाश्रमपीठाधीश्वर न्याय-वेदान्ताचार्य महामण्डलेश्वर अनन्तश्री विभूषित स्वामी ब्रह्मानन्द गिरि जी महाराज द्वारा

# अभिनन्दन

हमारे वैदिक साहित्य के मूर्धन्य भाग को उपनिषद् शब्द से कहा गया है। उपनिषदो को ही वेदान्त कहते हैं। 'वेदान्तो नाम उपनिषद् प्रमाणम्' इस उक्ति से यही सिद्ध होता है कि उपनिषद् का ही अपर नाम वेदान्त है। वेदो का चरम भाग या अन्तिम तात्पर्यभूत ही वेदान्त है।

वेद क्या है ? थोडा इस पर भी विचार करे । 'इष्टप्राप्त्यनिष्टपरिहारयोरलौकिकमुपायं यो वेदयति बोधयति स वेद ' अर्थात् जो इष्टप्राप्ति तथा अनिष्टपरिहार के अलौकिक उपाय का बोध करावे। *"यद्वा ज्ञायन्ते विद्यन्ते लभ्यन्ते वा एतेन धर्मादय पुरुषार्था इति वेद:"* अथवा जिसके द्वारा धर्म आदि चार पुरुषार्थो का बोध हो, प्राप्ति हो, उसे वेद कहते है। अलौकिक उपाय वेदो मे बताये गये हैं। इस विषय मे सायणाचार्य ने कहा है—

"प्रत्यक्षेणानुमित्या वा यस्तूपायो न बुध्यते।
एत विदन्ति वेदेन तस्माद्वेदस्य वेदता" ॥

वेदो की वेदता इसी मे है, जिसको प्रत्यक्ष प्रमाण या अनुमान प्रमाण आदि के द्वारा न जाना जा सके, ऐसी वस्तु का बोध करावे। दृष्टान्त रूप यो समझे—स्वर्ग नरक-धर्म-अधर्म आदि वस्तुएं ऐसी हैं जो कि प्रत्यक्ष आदि के प्रमाणो के द्वारा नही जान सकते है। जिस स्वर्ग के विषय मे कहा जाता है—

*"यन्न दु खेन सम्भिन्न न च ग्रस्तमनन्तरम्।*
*अभिलापोपनीत च तत्सुख स्वःपदास्पदम्" ॥*

एतादृश स्वर्ग का साधन यज्ञादि धर्म है। न तो स्वर्ग प्रत्यक्ष आदि प्रमाण से सिद्ध है न स्वर्ग के साधन, न उपाय ही। दोनो का लौकिक उपाय न होकर वैदिक यानी अलौकिक उपाय है।

वेद एक बड़े औषधालय के समान है। अधिकारी के अनुसार सभी पुरुषार्थों का उपदेश करता है। कुछ ऐसे लोग भी हैं जो कहते हैं कि वेदो मे तो भिन्न-भिन्न बातें लिखी हैं, मतभेद है। धर्म तो एक होना चाहिये। किन्तु वेदो को तो सबको ही हितोपदेश करना है और और सब को ही हित करना है। इसलिए सबके ही उपयोगी उपदेश उसमे प्राप्त होते है। कामनाओ की पूर्ति के उपाय विविध कर्म वेद मे विस्तार से बताये गये हैं, जिससे स्वर्ग आदि फल की प्राप्ति होती है।

जो मनुष्य पूर्वकृत कर्मानुष्ठान द्वारा शुद्धान्त करण हो चुके हैं, जिनकी कामनाएं दब चुकी हैं, उनके लिए आरण्यक और उपनिषदो मे उपासना और तत्त्वज्ञान का उपदेश भी वेदो मे दिया गया है। यदि वेद केवल निष्काम पुरुषो को ही उपदेश देते तो रजोगुण प्रधान सकाम पुरुष वेदो के उपदेशरूप लाभ से वंचित रह जाते। तब सब जगत् का उपकार वेदो के द्वारा कैसे होता ?

